अीश्वरकी यह कितनी बडी कृपा है कि हृदयकी भाषा आखोंके द्वारा व्यक्त हो सकती है। हम यदि जानवरोंके प्रति प्रेम करें तो वे भी हमारी आखोसे ही यह पहचान लेते है। फिर मनुष्य तो आखिर मनुष्य ही ठहरा।

यहाका प्राकृतिक सौंदर्य, प्रजाका पुरुषार्थ, लोक-जीवनकी रसिकता, सारे समाजकी रग-रगमें समायी हुअी तत्रनिष्ठा और बौद्धधर्म द्वारा चीन, कोरिया व जापान तीनो देशोकी सस्कृतिके साथ समरस होकर धारण किया हुआ नित्य नूतन स्वरूप — अिन सबका अध्ययन व चिंतन करते करते मैं तल्लीन हो जाता हू।

किसी भी प्रजाके जीवनमें भाग्यके पलटे तो आते ही रहते है। यह पुरुषार्थी और स्वाभिमानी प्रजा आज अमरीकाके प्रभावसे दबी हुअी है। लेकिन यह स्थिति हमेशा टिकनेवाली नही है। यह प्रजा यदि गलत रास्ते न जाय तो अिसके भाग्यकी कोअी सीमा नही है।

गूढ चिंतनकी आदत अिस प्रजाको भले ही न हो, फिर भी कोअी चीज सूझे या गले अुतरे कि तुरन्त अुसे आत्मसात् करनेकी जबरदस्त शक्ति अिसमें है। द्वीपी प्रजाका स्वभाव ही अैसा होता है कि वह विश्वप्रेमका आदर्श सरलतासे नही अपना सकती। लेकिन यदि यह आदर्श अुसके गले अुतरे और अुसरो सब जाय, तो अुसके हाथों युगकार्य अवश्य सम्पन्न हो सकता है। बौद्ध-धर्म और ख्रिस्ती धर्म, दोनो मूलमें ही विश्वप्रेमी है। अिस प्रजाको अुस अुत्तराधिकारकी मदद पूरी तरहसे मिल सकती है। लेकिन कठिनाअी यह है कि कलामें क्या और जीवनमें क्या, यह प्रजा आकृति-पूजक (worshipper of form) है। अिनकी समाज-व्यवस्था, अिनकी तत्रनिष्ठा (डिसीप्लिन), अिनके बगीचे और चित्रकला वे सब आकृति-पूजामें से ही विकसित हुअे हैं। अब यह चीज समझमें आने-जैसी है कि आकृति-परायण प्रजा सहज ही अनुकरणशील बन जाती है और अुसमें असाधारण सफलता भी प्राप्त करती है।

अितिहास-विधाताकी कृपा होगी और यदि अिस प्रजामें युगानुकूल नवजीवन जाग्रत होगा, तो वह आकृतिका बधन छोड़कर जीवन-

परायण, आत्म-परायण और विश्वात्मैक्य-परायण हो सकेगी। अिनके बीच फैला हुआ महायान बौद्ध-धर्म यदि नवजीवन धारण करे, तो जापानी संस्कृतिको नवचैतन्य प्रदान कर सकेगा।

भोग-विलासकी अुपासना करनेवाले शहरी लोग समयसे नही चेते तो वे संस्कृति-विहीन हो जायेंगे। और यदि अैसा हुआ तो अिस प्रजाको फिरसे जीवन प्राप्त करनेमें बडी कठिनाअी होगी। कठिनाअी क्या — बिलकुल क-ख-ग से ही प्रारम्भ करना होगा।

अभी टोकियो शहरमें बसमें जाते हुअे अेक सज्जनके साथ बातें हुअी। मैंने कहा "टोकियो अब दुनियाका सबसे बडा शहर हो गया है। न्यूयार्क, वाशिंगटन, लंदन और बर्लिनसे भी बड़ा। अिसके लिअे जापानी लोग जरूर गर्व कर सकते हैं। लेकिन मुझे यह चिह्न अच्छा नही दिखाअी देता।" मेरे सहयात्रीने आश्चर्य करते हुअे कहा, "आपको यह क्यो नही पसन्द आता?" मैंने कहा · "अैसे शहर आसपासके गावोंके सेवक अथवा रक्षक होनेके बदले अुनके भक्षक ही बन जाते है। अिनके जीवनका फिर कोअी खास अुद्देश्य नही रहता। केवल बढते जाना बस अितना ही ये जानते हैं। सुख-विलासमें पड़े रहने पर भी वे जीवनका सच्चा आनन्द खो बैठते है। अुनका मानस भी विकृत हो जाता है। विस्तारके साथ सत्ताका लोभ जाग्रत होता है और बढता जाता है। वे शान्ति या संतोषका अनुभव तो कर ही नही सकते।"

अेक तरफ तो अैसे विस्तारको मैं भला-बुरा कहता हू और दूसरी तरफ मनमें कामना करता हू कि जापानकी यात्रा पूरी होते ही अनन्त आकाशके नीचे अनन्त सागरका विस्तार देखूगा और हवाअी जहाजके जैसे छोटेसे घेरेमें अनेक देशोंके बडे-बड़े लोगोंको अेक साथ यात्रा करते हुअे देखकर अनन्त शक्ति और अनन्त संकल्पवाले विराट मानवका दर्शन भी करूगा!

समझमें नही आता कि बुद्धि क्या सोचती है और हृदय क्या चाहता है!